# इस्लाम के सैनिक

## अल्लाह की तलवार और सूफ़ी-लोग

हिन्दू समाज तुम वास्तव में धन्य हो कि उनकी पूजा करते हो जिनका ध्येय ही तुमको जड़मूल से मिटाना था और धन्य हैं हिन्दू समाज के वे लाखों साधु संन्यासी, जगद्गुरु, भगवान, सद्गुरु और राजनीतिक नेता जो इन अनभिज्ञ लोगों को इस प्रकार की पूजा से विरत करने का कोई प्रयास नहीं करते। उल्टे उन्हें समझाते रहते हैं कि सभी धर्म समान हैं, सूफी संत भी हिन्दू संतों, ऋषियों के समान ही ईश्वर भक्त हैं। ऐसे समाज के नष्ट हो जाने में क्या सन्देह हो सकता है?

**अपूज्याः यत्र पूज्यन्ते पूज्यानाम् च निरादरः।**
**त्रीणि तत्र प्रविशन्ति, दुर्भिक्षं, मरणं भयम्॥**

जो उनकी पूजा करते हैं जो पूजा के योग्य नहीं हैं और उनका निरादर करते हैं जो पूजा के योग्य हैं, उनका तो अभाव और भयग्रस्त होना और मरना निश्चित ही है।

□ पुरुषोत्तम

सहयोग राशिः 15/-

# विषय सूची

# प्रस्तावना

यह पुस्तक ऐसे समय में प्रकाशित की जा रही है , जब आतंकवादियों ने अपहृत यात्री विमानों से अमेरिका पर आक्रमण करे उसके कुछ विश्व प्रसिद्ध प्रतिष्ठानों को पूरी तरह ध्वस्त कर दिया है । इस आक्रमण में अनेक देशों के हजारों नागरिक मारे गए । फलस्वरूप अमेरिका ने इस आक्रमण से त्रस्त होकर ऐसे कट्टरवादी आतंकवादियों को नष्ट करने का अभियान छेड दिया है । यह कहा जा रहा है कि इस्लाम आतंकवाद का पर्याय नहीं है और इस्लाम निर्दोष लोगों की हत्या नही सिखाता , किन्तु विश्व के प्रबुद्ध लोग यह मानते है कि ऐसे लगभग सभी आतंकवादी इस्लाम के अनुयायी ही हैं , वे विश्व में मानवता को चैन से नहीं बैठनें देंगे , तब तक सारा विश्व इस्लाम का अनुयायी नहीं हो जाएगा ।

इस पुस्तक में जो वर्णन विद्वान लेखक ने किया है , वह तथ्यों पर आधारित है , क्योंकि आवश्यकता के अनुसार समकालीन मुसलमान लेखकों के लेखन के सन्दर्भ भी दिए गए है ।

इस पुस्तक को अधिक से अधिक शान्ति प्रिय लोग पढें , यह बहुत आवश्यक है , जिससे भावी पीढ़ी यह जान सके कि मानवता के अस्तित्त्व को कैसे खतरे हैं और उन खतरों से कैसे बचा जा सकता है । हमारे मतानुसार खतरों से बचने का एक मार्ग यह भी है कि इतिहास के पन्नों पर सत्य लिखा जाए और असत्य पढने और पढाने से बचा जाए । इसी अपेक्षा से हम यह पुस्तक प्रकाशित कर रहे हैं ।

हमारा लक्ष्य भारत के संविधान के अनुच्छेद 51 में किए गए प्रावधान के अनुसार भारत की एकता , अखण्डता , और सम्प्रभुता के प्रति विद्यमान और भावी खतरों के प्रति जागरूकता पैदा करना है । विश्वास है कि हमारा यह प्रयत्न इस दिशा में साथ्रक सिद्ध होगा ।

विनीत

**डा0 महेश चन्द्र**
महामंत्री
**सांस्कृतिक गौरव संस्थान**

c

# इस्लाम के सैनिक

मुस्लिम लीग के सालाना लाहौर अधिवेशन में भारतके साम्प्रदायिक विभाजन के में तर्क देते हुए जिन्नाह ने हिन्दू और मुसलमानों को अलग राष्ट्र मानने के जो कारण बिनाए थे उनमें एक कारण था ( उन्हीं के शब्दों में ) हिन्दू और मुसलमान इतिहास के दो भिन्न स्रोतों से अपनी प्रेरणा प्राप्त करते हैं । उनकी सैनिक गाथाएं भिन्न है । उनके सैनिक भिन्न है ......... बहुधा एक का वीर दूसरे का शत्रु है । जिन्नाह के तर्कों को गांधी जी ने स्वीकार नहीं किया था । इस छोटी सी पुस्तिका को पढ़ने पर पाठको को यह समझनें मे देर नहीं लगेगी कि जिन्नाह सत्य बोल रहे थे और गांधी जी मत वास्तविकता से कोसो दूर थी । मुसलमानों के सैनिकों में ( जिनमें से केवल पांच का उल्लेख इस लघु पुस्तिका में किया गया है । सभी वे लोग हैं जिन्होनें गैर इस्लामी मतों के उन्मलन और इस्लाम तथा शरियत राज्य की स्थानना के लिए मजहबी लड़ाइयां लड़ी और उसे जेहाद का नाम दिया। इसके विपरीत हिन्दू वीरों में एक भी व्यक्ति ढूंढे नहीं मिलेगा जिसने हिन्दू, बौद्ध , जैन अथवा सिख मत के विस्तार और अपने मत का शासन स्थापित करने का प्रयास किया हो । इनमें अधिकांश सांसारिक सुखों को त्यागने वाले और उसी की शिक्षा देने वाले साधू संत हैं । इस तथ्य को हिन्दू जितना शीघ्र स्वीकार कर लेंगे उतना ही शीघ्र भारत और कश्मीर में मुस्लिम समस्या की वास्तविकता को समझ सकेगे ।

प्रस्तुत पुस्तिका द्वारा लेखक ने पाठको के समक्ष भारत के मुस्लिम इतिहास के कुछ मुस्लिम सैनिकों के इन कृत्यों पर प्रकाश डाला है जिनके काण वे मुसलमानों द्वारा प्रशंसित है इनकी जीवनियां मुस्लिम बच्चों को प्रेरणा दे सके इसके लिए मुस्लिम मदरसों और स्कूलों में इन्हें पढ़ाने के लिए विशेष साहित्य का निर्माण किया जा जाता है । इन प्रशंसित मुसलमान सैनिकों के जीवन की मुख्य घटनाआऐं विवरण ढूंढना बहुत कठिन नहीं था । ये सभी एतिहासिक व्यक्ति है ताज पब्लिशिंग कम्पनी 3151 तुर्कमान गेट दिल्ली :– 110006 द्वारा मुस्लिम बच्चों के लिए हीरोज आफ इस्लाम सीरीज में प्रथम चार पर अलग अलग पुस्तके छापी गयी हैं जो आसानी से उपलब्ध हैं । लेख हैं प्रौफेसर फजल अहमद । हजरत खालिद बिन वालिद पर प्रस्तुत अंश उसी लेखक द्वारा लिखित इसी नाम की पुस्तिका से लिए गए हैं जो इरादा–इशआते–दीनियत हजरत निजामुद्दीन नई दिल्ली–11001 द्वारा प्रकाशित की गयी है । सामग्री ईलियट एंड डाउसन की 8 चरंणों में लिखी गयी पुस्तक हिस्ट्री आफ इंडिया बाई इट्स ओन हिस्टोरियन्स से ली गयी है । जिसका आधार मुस्लिम इतिहासकारों द्वारा लिखित ग्रन्थ हैं । ये सम्पूर्ण जीवनियाँ नहीं हैं । केवल उन्हीं घटनाओं का वर्णन किया गया है जिनकी विशिष्टता के कारण ये लोग मुसलमानों की प्रशंसा के पात्र है । प्रो0 फजल अहमद द्वारा लिखी पुस्तकों में से हमने पांच सैनिकों का चयन किया है । **1 – खालिद बिन वालिद , 2 – मौहम्मद बिन कासिम 3 – महमूद गजनी , 4– औरंगजेब , 5– टीपू सुल्तान ।**

प्रो0 अहमद इन पुस्तकों को लिखने का ध्येय इस प्रकार बताते हैं : छोटी–छोटी इन आत्म कथाओं को लिखने के दो मकसद हैं । (1) ( मुस्लिम ) लड़के–लड़कियों को उन आध्यात्मिक सम्पदाओं से परिचित कराना जिसके वे ( भावी )संरक्षक हैं । ( 2 ) ऐसा सरल और मनोरंजक ( बाल ) साहित्य उपलब्ध कराना जो उनके मन में पश्चिमी विचारधारा से स्वतंत्र होकर अध्ययन के लिए प्रेम और योग्यता उत्पन्न करे ।

अनेक स्थानों पर प्रो0 फजल अहमद ने **अनैतिहासिक कहानियों** द्वारा यह दर्शाने का प्रयास किया है कि इन लोगों द्वारा लडे गए इस्लाम गके ये धर्म युद्ध सुरक्षात्मक युद्ध थे । परन्तु उन सैनिकों के चरि.त्र चित्रण के समय वह उनके इन युद्धों के मुख्य कारण मजहबी जुनून की अनदेखी नहीं कर सके । स्थान – स्थान पर हम इन मजहबी युद्धों के ध्येय का

इन सैनिकों द्वारा स्वयं की गयी घोषणाओं और वक्तव्यों के संदर्भ्र समंत मोटे अक्षरों लिखकर , पाठकों का ध्यान उनकी इस विशेषता की ओर आकर्षित करेंगे ।

इनके अतिरिक्त सूफियों के कियाकलापों को हमने एक अलग अध्याय में समाविष्ट कर दिया है । सूफियों की संख्या असीम है । इनमें से कुछ चुने हुए सूफियों का वर्णन पाठक यहां पढ़ सकेंगें । जो पाठक सूफियों के विषय में विस्तृत जानकारी प्राप्त करने इच्छुक हों इनको सययद अथर अब्बास रिजवी की 2 खण्ड पुस्तक हिस्ट्री आफ सूफिस्म इन इंडिया पढनी चाहिए ।

**नोट** – ध्यान देने योग्य बात यह है कि इन सैनिकों में गैर मुस्लिम देशों में इस्लाम धर्म के शांतिमय प्रचार करने वालों का एक भी नाम नहीं है । वास्तव में इन श्रेणी में जिन सूफियों का नाम लिया जाता हे इनमें कुछ तो सीधे–सीधे हिंसात्मक प्रयास में लग जाते थे । और दूसरे अनेक प्रकट और छद्म उपायों द्वारा मुस्लिम सुल्तानों के इस्लाम प्रसार में इनके सहभागी थे अथवा उनको हिन्दुओं के विरुद्ध उकसाने में सक्रिय थे । उनकी महानता उनके उन अनवरत प्रयासों में है जिनके कारण उनको गाजी , शहीद , काफिरकुश , बुतशिकन , कत्ताल , अल्लाह की तलवार जैसे शब्दों के साथ याद किया जाता है । इस प्रकार के लोगों को इस्लाम के हीरो बताकर गौरवमंडित करने वाले साहित्य का मुस्लिम बच्चों के कोमल मस्तिष्क पर क्या प्रभाव पड़ेगा यह बताने की आवश्यकता नहीं ।

## तलवार के बल पर धर्मान्तरण :

### हजरत खालिद बिन वालिद ( अल्लाह की तलवार )

यद्यपि इस सैनिक का भारत से कोई सम्बन्ध नहीं है परन्तु भारत के इस्लामीकरण की प्रक्रिया में उनका महत्वपूर्ण स्थान इसलिए है कि उन्होंने भारत की सीमा पर स्थित बलवान पारसी राष्ट्र ईरान को विजय करउसके 100 प्रतिशत निवासियों को मुसलमान बना दिया । इस प्रकार भारत पर अरब मुस्लिम आक्रमण करने का मार्ग प्रशस्त कर दिया ।

प्रो0 फजल अहमद ( लेखक – हीरोज आफ इस्लाम ) इस सैनिक की महानता का वर्णन इस प्रकार करते हैं :

'' फारस ( आधुनिक ईरान ) के युद्ध में विरोध इतना भीषण था कि खालिद ने एक प्रण किया । आकाश की ओर देखते हुए उसने कहा : हे मालिक । यदि आज मुसलमान विजयी हुए तो मैं गैर मुसलमानों का वध उस समय तक करता रहूंगा जब तक कि पृथ्वी पर उनके रक्त की धारा न बह जाए ''।

मुसलमानों के साहस और ( इस्लाम में ) विश्वास के कारण अन्ततः मुसलमान विजयी हुए । खालिद ने अपने प्रण को साकार करते हुए उन गैर मुसलमानों ( ईरानियों ) के सिर काटने प्रारम्भ कर दिए जो भी उसके हाथ पड गए । किन्तु ( रक्त के जम जाने से ) पृथ्वी पर रक्त बहता नहीं था । जिसके कारण प्रण को पूरा करना सम्भव नहीं हो रहा था तब खालिद के मित्रों ने सुझाव दिया कि नहर के पानी को वध स्थल तक लाकर छोड दिया जाए जिससे रक्त की धारा बहने लगे और प्रण पूरा हो जाए । यही किया गया ।

असहाय गैर मुसलमानों के इस भीषण कत्ल आम का कारण ? वह इस्लाम स्वीकार करने को अथवा अपमानजनक जिजिया कर देने को तैयार नहीं थे । प्रो0 फजल अहमद लिखते है :

हरमज के नेतृत्त्व में अंबाला छावनी पर धावा बोलने से पहले खालिद ने हरमज को पत्र लिखा : यदि तुम इस्लाम ग्रहण कर लो तो हम तुम्हें कोई हानि नहीं पहुचाएंगें अथवा तुम जिजिया कर देना स्वीकार कर लो । ऐसी दशा में हम तुम्हारी रक्षा करेंगे । यदि तुम इन दोनों शर्तों को अस्वीकार करोगे तो तुम स्वयं की इसके फल भागने के जिम्मेदार होगे । तुमसे युद्ध करने के लिए मेरे साथ वे सैनिक हैं जो मृत्यु से उतना ही प्या र करतेहै जितना तुमजीवन से । ( पृ0 62 )

एक तीसरा पत्र यह है : तुम्हारे सुरक्षा का एक ही मार्ग है – इस्लाम ग्रहण करना । दूसरा मार्ग है जिजिया देना और हमारी छत्र छाया में आ जाना । जिजिया देना स्वीकार कर मुस्लिम छत्रछाया में आने का अर्थ क्या था यह सर जदुनाथ सरकार अपनी पुस्तक आरंगजेब में स्पष्ट करते हैं : कुरान कहती है : उनसे ( गैर मुसलमानों से ) लडों यहां तक कि वह अप्रतिष्ठित होकर अपने हाथ से जिजिया देने लगें । ( कुरान 929 )

इस दैवी आदेश के इंतिम दोश ाब्दों का अथ्र मुस्लिम मजहबी विद्वानों नपे यह लगाया है कि यह टैक्स इस प्रकार वसूला जाए जिससे टैक्स देने वाला अपमान का अनुभव करें । . .............. इसका उपाय यह है कि जिम्मी ( जिजिया टैक्स देने वाल ) स्व्यं टैक्स देने आए। यदि वह हसिी व्यक्ति द्वज्ञराटैक्सभेजे तो लेने से इेकार कर दयिा जाए । जिम्मी पैदल चल कर आए ( सवारी पर नहीं ) खडे रहकर टैक्स अदा करे । टैक्स अकधकारीर उस समय बैठा रहे । टैक्स देने वाले का हाथ नीचे हो टझ्रेर अधिकरी का उवर ।

दूसरी बात सरकार **बताते हे कि जिजिया कर लगाने का नियम यह था कि वह दरिद्र लोगों पर सबसे अधिक था उनकी आमदनी का 6 प्रतिशत । मध्यम वर्ग**

**पर उनसे कुछ कम था 6 से 1/4 प्रतिशत तक । मालदार लोगों पर 025 प्रतिशत अथवा उससे कम ।**

**प्रकटतः इसका उदेश्य था गरीब और मध्यम वर्गीय लोगों को इस कठोर आर्थि क भ्झार और यंत्रणा दायक बार–बार अपमान से बचने के लिए इस्लाम ग्रहण कर लेने के लिए मजबूर करना ।**

इस प्रकार जिजिया कर गैर मुसलमानों , उनके परिवार और पूजा स्थलों की राज्य द्वारा सुरक्षा का साधन न होकर आर्थिक दवाब और अपमानजनक जीवन उस समय तक जीते रहने की रियायत थी जब तक वह इस्लाम स्वीकार न कर लें । निस्संदेह उसका यह मंतव्य पूरा भी होता था । मनुक्की तत्कालीन प्रत्यक्ष दर्शी लिखता है : अनेक किन्दू जो जिजिया देने में अक्षम हैं मुसलमान हो जाते हैं जिससे उन्हें टैक्स अधिकरायिों द्वारा निरन्तर अपमान से छुटकार मिल जाए .......... ''.........................

'''औरंगजेब बहुत प्रसन्न है कि इस टैक्स के कायण हिन्दू प्रजा इस्लाम स्वीकार करने को बाध्य हो जाएगी । ( स्टोरिया 2 234 , 4 117 )

## ( मौहम्मद बिन कासिम )

फौजी इस्लाम की प्रथम हिन्दू भारत पर विजय :

इस्लाम के पैगम्बन मौहम्मद की मृम्यु सन 632 ई0 में हो गयी थी , 634 ई0 में खलीफा उमर ने उस्मान (अब्दु असी का पुत्र) को बहरीन एवं यमन का गवर्नर नियुक्त किया । उस्मान ने बिना खलीफा से पूछे एक सेना भारत में सिंध प्रदेश पर आक्रमण के लिए भेज दी । किन्तु किसी कारण वश जिसका इतिहास में वर्णन नहीं है वह सेना बिना युद्ध किए लौट गयी । खलीफा को जब पता चला तो वह बहुत खफा हुआ । उसने उस्मान को मनमानी करने के लिए बहुत प्रताड़ित किया और कहा कि खुदा की कसम यदि हमारी सेना के कुछ लोग युद्ध में मारे जाते तो मैंने तुम्हारे वंश के उतने ही आदमी कत्ल करा दिए होते ।

इसके पश्चात जब उस्मान ( अफ्फन के पुत्र ) खलीफा हुए उन्होंनें हाकिम ( जहल्ला का पुत्र ) को भारत की टोह लने भेजा जिससे आक्रमण की योजना बनाई जा सके ।

हाकिम ने लौटकर खलीफा को को बताया : '' पानी की बहुत तंगी है । फल घटिया किस्म के पैदा होंते हैं । रास्ते में डाकू बहुत शक्तिशाली हैं यदि थोडी सेना भेजी जाएगी तो कत्ल कर दी जाएगी। यदि भारी सेना भेजी जाएगी तो भूखों मर जाएगी । खलीफा नें आक्रमण का संकल्प त्याग दिया।

659 ई0 में **अली ( अबू तालिब के पुत्र ) खलीफा हुए तो उनकी अनुमति से हारस ( मुर्रा – अल – आब्दी का पुत्र ) की कमान में एक सेना सिंध की ओर रवाना हुई । प्रारम्भ में इस सेना को कुछ सफलता मिली और उसने एक सहस्र लोगों को पकड कर गुलाम बना लिया । किन्तु शीघ्र ही अचानक आकमण से हतप्रभ हिन्दू संगठित हो गए और उल्टा मुस्लिम सेना पर आकमण कर दिया । 662 ई0 तक तमाम मुस्लिम सेना अपने सेनापति हारस सहित सिंध की सीमा के पास कीकन नामक स्थान पर मार डाली गयी । कोई भी शेष नहीं बचा।**

**सन 664 में जब मुवैया खलीफा बना तो मुहल्लब ( अबूसफरा का पुत्र ) के नेतृत्त्व में फिर सिंध पर आकमण हुआ तथा वह लाहौर तक घुस आया कितु इसके तुरन्त पश्चात हिन्दुओं ने इस पूरी सेना को नष्ट कर दिया ।**

इसके पश्चात बड़ी तैयारी के साथ सिनान ( सलमा का पुत्र ) की कमान में खलीफा मुवैया के समय में ही एक विशाल मुस्लिम सेना ने आक्रमण किया । मकरान का पतन हो गया । वहां पर मुस्लिम राज्य स्थापित हो गया।

तब एक दूसरी विशाल सेना के साथ र**शीद नामक सेनानायक ने सिंधु विजय के लिए प्रयाण किया ।** मकरान को अपनी मुख्य छावनी बनाकर वह कीकन तक चढ आया । किन्मु वहां **मेढ हिन्दुओं के साथ युद्ध में मारा गया । सिंध अजेय रहा ।** रशीद की घोर विफलताके पश्चात एक बार फिर सिनान ने विशाल सेना लेकर सिंध पर आक्रमण किया । किन्तु सारी मुसलमान सेना नष्ट हो गयी । इसके पश्चात **अलमंजर ने सिंध पर आक्रमण किया । कुछ लूटपाट की किन्तु अंत में उसकी कब्र भी सिंध की सीमा के बाहर ही बनी ।**

**अब इब्न हर्राह अल बहाव की बारी भी । उसकी विफलता के बाद मज्जा आया सभी सिंध की सीमा पर ही मार डाले गए । सिंध की सीमा मानों मुसलमानों का एक विशाल कब्रिस्तान बन गयी ।**

इसी बीच युसुफ का पुत्र अल हज्जाज ईराक गवर्नर बना । जब वालिद खलीफा बना तो हज्जाज ने मौहम्मद – बिन – कासिम नामक 17 वर्ष के एक युवक को सेनापति बनाकर सिंध पर आक्रमण करने के लिए भेजा । उसे सीरिया के चुने हुए 6000 घुड़सवार सैनिक दिए गए । एक विशाल सेना भी उसके साथ थी , 712 ई0 में 17 वर्ष के इस युवक द्वारा 80 वर्ष तक निरन्तर युद्धरत अजेय रहे सिंध का पतन हुआ ।

मौहम्मद बिन कासिम नामक यह 17 वर्ष का युवक इस्लाम के सैनिकों में क्यों अग्रणी गिना जाता है ? इसका आभास हमें सेवा निवृत्त पाकिस्तानी एयर मार्शल मौहम्मद असगर खाँ की पुस्तक ''द फर्स्ट राउंड : इंडो पाकिस्तानी वार 1965 '' से मिलता है । वह लिखता है : '' ( भारत के इस्लामी करण के लिए ) लड़े गए युद्धों में पहला युद्ध देवल ( आधुनिक करांची ) का युद्ध था । इसमं मौहम्मद बिन कासिम की विजय के फलस्वरूप मुसलमानों के सिंध में मजबूती से पैर जम गए और भारत में ( इस्लाम के ) प्रवेश द्वारा खुल गए । '' '' मुसलमानों द्वारा देवल ( कराची ) का नामकरण हुआ '' बाबुल इस्लाम '' इस्लाम का प्रवेश द्वार '' ( फ0 ए0 ' बिन कासिम ' )

प्रो0 फजल अहमद ने भी मौ0 असगर खाँ की बात का अनुमोदन करते हुए लिखा है : ' आज 1200 वर्षों के बाद भी न केवल हम पाकिस्तानी अपितु विश्व के सभी मुस्लिम मौहम्मद बिन कासिम पर गर्व करते हैं । वह पहला व्यक्ति था जो इस्लाम का प्रकाश लेकर भारत आया । इस प्रकार हम उसे पाकिस्तान का पहला निर्माता कह सकते हैं । ''

'' फजल अहमद , हज्जाज और मौहम्मद बिन कासिम के हिन्दुओं के प्रति पंथनिरपेक्ष दयालु और न्यायपूर्ण व्यवहार के गुण गाते नहीं थकते । उसे मंदिरों की मरम्मत करने वाला बताते हैं परन्तु चाच नामक तत्कालीन मुस्लम लेखक कुछ और ही बताता है ं उसके अनुसार मौहम्मद बिन कासिम ने हज्जाज को पत्र लिखा : '' सिविस्तान और नीरुन के दुर्ग छीने जा चुके है। दाहिर का भतीजा , उसके प्रधान अफसर और सैनिक मार दिए गए हैं । काफिरों को या तो मुसलमान बना लिया गया है अथवा उन्हें तलवार के घाट उतार दिया गया है ं मूर्ति मंदिरों के स्थान पर मस्जिदें बना दी गयी हैं । अजान दी जाती है । पाँचों वक्त नमाज पढ़ी जाती है। ''

हज्जाज ने उत्तर दिया : ' ओह मेरे चचेरे भाई ............................ अल्लाह कहता है काफिरों को शरण मत दों अपितु उनके गले काटो । '

हज्जाज के द्वारा अल्लाह का आदेश मौहम्मद बिन कासिम तक पहुँच गया । अगली विजय पर उसने समस्त शस्त्रधारियों को कत्ल करवा दिया जिनकी संख्या इतिहासकार बताता है कि कुछ के अनुसार 6000 थी और के अनुसार 16000 थी । इस बार 20000 गुलाम पकड़े गए , 4000 कासिम के हिस्से में आए और 16000 सिपाहियों में बांट दिए गए । ''

इसी इतिहासकार के अनुसार जिन्होंने इस्लाम ग्रहण कर लिया वे गुलामी और टैक्स ( जिजिया )से मुक्त कर दिए गए । शेष सभी गैर–मुस्लिमों पर इस्लाम के अनुसार जिजिया कर लगाा दिया गया ।

दूसरा नरसंहार असकंद में हुआ । मौहम्मद – बिन कासिम विजय के पश्चात दुर्ग में आ गया । **उसने 4000 शस्त्रधारी युद्ध बंदियों को तलवार के घाट उतार दिया और उनके परिवारों गुलाम बना दिया । मुल्तान में भी इसी प्रकार 6000 युद्धबन्दी कत्ल कर दिए गए । उनके सभी रिश्तेदार और परिवार के लोग गुलाम बना दिए गए । इस नरसंहार के आतंक और अपमान तथा भारी जिजिया न दे सकने के कारएा कितने लोग ( स्वेच्छा से ? ) मुसलमान हो गए होंगे , इसकी केवल कल्पना ही की जा सकती है ।**

इसी इतिहासकार के अनुसार एक मुल्ला घोषणा करता है '' कुफ्र समाप्त प्रायः हो गया है । मन्दिर ध्वस्त कर दिए गए हैं और उनके स्थान पर मस्जिदें बनने लगी हैं । ''
कैसा चरित्र था मौहम्मद बिन कासिम का ? क्या किया उसने विजयोपरान्त भारत में ?
निस्संदेह 17 वर्ष के एक युवक के लिए सिंध विजय एक बड़ी उपलब्धि थी । उसके हिन्दू प्रतिद्वन्दी दाहिर का नैतिक पतन कितना ही उसकी हार का कारएा क्यो न बना हो अजेय सिंध के विरुद्ध आक्रमण करने और उसन विजय करनें में उसने जिस साहस और युद्ध कौशल का परिचय दिया उसकी प्रशंसा होनी स्वाभाविक है । परन्तु साहस और युद्ध कौशल के साथ जिस क्रूरता और आतंक का परिचय हममें उसके धार्मिक जुनून में मिलता है उसके होते हुए प्रों0 फजल अहमद जैसे लोगों द्वारा उसको इस्लाम का हीरो ( सैनिक ) उद्घोषित करने से और मुस्लिम बच्चों के समक्ष उसके इस चरित्र को अनुकरणीय बनाकर पेश करने से कुछ मुसलमानों के इस दावे की प्रामाणिकता की कि '' इस्लाम का अर्थ शान्ति है '' और वह शान्ति की कामना करता है नष्ट हो जाती है ।

## महमूद गजनवी

बहुत से हिन्दू विद्वान , विशेष रूप से कम्युनिष्ट अपने को और दूसरे हिन्दुओं को यह कह कर धोखा देते है कि भारत पर विदेशी आक्रमणकारी मुसलमान धन और सुंदर स्त्रियों के लालच से यहाँ आए थे । उनका आचरण इस्लाम के विरुद्ध था । उनके इस प्रकार के कृत्यों इजाजत इस्लाम नहीं देता । परन्तु हमें एक भी मुस्लिम मजहबी विद्वान इस प्रकार का बात कहते नहीं मिलता । इसलिए हम प्रो0 फजल अहमद द्वारा महमूद गजनवी को इस्लाम का हीरो स्वीकार करने में उनसे पूर्णतया सहमत हैं । मुस्लिम मजहबी विद्वानों द्वारा लिखी गयी कुरान और हदीस के हिन्दी अथवा अग्रेंजी अनुवादों और उनकी व्याख्याओं और उनके विश्स इतिहास का अध्ययन करने के पश्चात हमारा निश्चित मत है कि मौहम्मद बिन कासिम , खालिद बिन वालिद , महमूद गजनवी , औरंगजेब , टीपू सुल्तान और उन जैसे दूसरे मुस्लिम आक्रमणकारी और शासक जिन्होंने इस्लाम स्वीकार न करने वाले हिन्दुओं का वध

किया ,उन्हें गुलाम बनाया और उनके पूजा गृहों को नष्ट किया इस्लाम के गूढ़ विद्वान , मजहब निष्ठ मुसलमान थे । उनका मुख्य ध्येय भारत से मूर्ति पूजा जैसे घृणित धर्मों को जड़ से मिटा कर यहाँ के प्रत्येक व्यक्ति को मुसलमान बनाना और यहाँ कुरान पर आधारित शरीयत कानून का शासन स्थापित करना था । इस ध्येय की पूर्ति के लिए सत्ता प्राप्त करना एक आवश्यक साधन था । ध्येय नहीं था । सत्ता प्राप्ति के लिए अरब , पठान , मुगल , गुलाम एक दूसरे से लड़ रहे थे । वे एक दूसरे के घोर विरोधी , शत्रु और राजनीतिक प्रतिद्वन्दी थे । वे स्वयं कुछ समय पहले तक मूर्ति पूजक , बौद्ध , हिन्दू , पारसी ( अग्नि पूजक ) थे परन्तु अब उन सबका एक ही ध्येय था सभी गैर– इस्लामी मतों का उन्मूलन और उन झूठे मतों के अनुयायियों को मुसलमान बनाना अथवा नष्ट कर देना , गैर मुस्लिम भारत में शरीयत का शासन स्थापित करना ।

महमूद गजनवी , गजनी का निवासी था । उसका पिता सुबुक्तगीन मुस्लिम आक्रमणकारियों द्वारा बलात मुसलमान बनाए गए किसी गैर मुस्लिम परिवार का पुत्र था जिसे 12 वर्ष की आयु में 954 ई0 मे मध्य ऐशिया की किसी गुलाम मंडी मं हाजी नस्र नामक व्यक्ति के हाथ बेचा गया था । ( इन मंडियों का वर्णन पढ़िए – लेखक की पुस्तक ' भारतीय मुसलमानों के हिन्दू पूर्वज )

हाजी नस्र ने उसे मुसलमान बना कर मजहबी और युद्ध शिक्षा में पारंगत कर दिया , 17 वर्ष की आयु में बुखारा में उसे गजनी के सुल्तान अल्पतगीन के किसी दरबारी के हाथों बेच दिया गया । सुल्तान ने इसे होनहार समझ कर अपने दरबारी से खरीद लिया । तीन बार गुलामी में बेचा गया किसी अज्ञात बौद्ध ( ? ) परिवार का बलपूर्वक मुस्लिम गुलाम बनाया गया यह सुबुक्तगीन ही महमूद गजनवी का पिता था । जब महमूद 6 वर्ष का था तो सुबुक्तगीन अल्पतगीन के वंशजों से गददी छीन कर गजनी के सिंहासन पर बैठा ।

प्रो0 फजल अहमद ने लिखा है कि सुबुक्तगीन ने जो कि सुल्तान बनने से पहले भी एक धनवान और प्रतिष्ठित प्रधानमंत्री था अपने पुत्र महमूद को शिक्षित करने में कोई कसर नहीं छोड़ी । **विख्यात विद्वानों द्वारा उसको शिक्षा दिलाई गयी , शीघ्र ही उसने कुरान कंठस्थ कर ली और इस्लाम के मजहबी सााहित्य का अध्ययन कर डाला ।**

तारीखे – यामिनी के लेखक अल – उतबी ( ई0 डा0 2 / 24 ) ने लिखा है कि खलीफा से खिलअत मिलने के पश्चात सुत्तान महमूद ने शपथ ली कि वह प्रति वर्ष हिन्द पर जिहाद ( मजहबी युद्ध ) बोलेगा।

क्या हुआ भारत के हिन्दुओं के साथ –

सन 1000 ई0 में पहला आक्रमण हुआ , 250000 दीनार राजा जयपाल से लिए गए । 1004 ई 0 में फिर आक्रमण किया गया । **वहाँ के लोंगों को अपने साथ लाते हुए मुल्लाओं ने मुसलमान बनाया** , 1008 ई 0 में कोट कांगड़ा विजय हुआ । 700000000 ( सात करोड़ ) दिरहम सिक्कों में और 700400 मन सोना लूट में मिला । सन 1011 मं थानेसर का पतन हुआ । **वहाँ तमाम मन्दिर ध्वस्त कर दिए गए और मूर्तियाँ तोड़ डाली गयी ।** चक्रस्वामी की मुख्य प्रतिमा गजनी ले जाई गयी और अपवित्र करके चौराहे पर डाल दी गयी । महमूद का सचित इतिहासकार उतबी " तारीखे यामिनी ' में लिखता है : " नदी काफिरों के खून से सुर्ख हो गया । सुल्मान इतना धन लेकर लौटा कि उसको गिनना कठिन है । अल्लाह इस्लाम और मुसलमानों को जो सम्मान अदा करता है उसके लिए उसका धन्यवाद । "

1013 ई 0 में गजनवी ने नंदना पर आक्रमण किया । मन्दिर ध्वस्त कर दिए । बेकसूर नागरिकों का वध किया गया । उतवी ने लिखा है : ' सुल्तान अथाह सम्पत्ति

लेकर लौटा गुलामों की संख्या इतनी थी कि उनका बाजार भाव गिर गया और उच्च घरानों के लोगों साधारण दुकानदारों की सेवा करनी पड़ी । किन्तु यह तो अल्लाह की मेहरबानी है जो अपने मजहब को सम्मान देता है और कुफ्र को अपमानित करता है । '

1016 ई 0 में गजनवी ने यमुना पार की और बुलंदशहर के बरन नामी नगर से 1000000 दिरहम वसूले । वहाँ से वह मथुरा जिले में मधुवल गया । उतबी ने उसके आतंक के विषय में लिख हे : '' **काफिर किले छोड़कर भाग गए । उफनी हुई नदी को पार करने के प्रयास में अनेक डूब गए । किन्तु बहुत से कत्ल कर दिए गए , गिरफ्तार किए गए या डूब गए ....................लगभग 50000 आदमी मारे गए । '**

अब मथुरा की बारी थी । वहाँ 89300 मिस्कल वजन की पाँच सोने के मूर्तियाँ और 200 चांदी मूर्तियाँ उनके हाथ आईं । उतबी के अनुसार

**'' सुल्तान ने आदेश दिया कि सभी मंदिरों को नेपथा से आग लगा दी जाए और फिर पृथ्वी तक ध्वस्त कर दिए जाएं , 20 दिन तक शहर को लूटा जाता रहा । ''** आक्रमणकारियों का दूसरे नगरों में नागरिकों के साथ व्यवहार देखकर सहज ही अनुमान किया जा सकता है कि मथुरा में इन बीस दिनों में हिन्दुओं पर क्या अत्याचार नहीं हुए होंगे ।

इसके पश्चात उसने कन्नौज का रास्ता पकड़ा। उतबी के शब्दों में कन्नौज के पतन का चित्र : **'' कन्नौज में 10000 मन्दिर थे । उनकी गूंगी बहरी मूर्तियों का जो हाल आकान्ताओं ने किया , उसको देखकर अधिकतर निवासी नगर छोड़कर भाग गए । जो हाथ पड़ गए वे कत्ल कर दिए गए ।** सुत्तान ने अपने फौजियों को लूटने और बंदी बनाने की खुली छूट दे दी । उतबी के अनुसार '' **मुंज और असी ''में यही कहानी दोहरायी गयी । शरवा का भी यही हाल हूआ । ''** इतिहासकार बताता है : '' मुसलमानों ने लूट की और उस समय तक कोई ध्यान नहीं दिया जब तक उनका मन सूर्य और अग्नि पूजक काफिरों को कत्ल करते करते भर नहीं गया । फिर अल्लाह के मित्रों ने वध किए गए लोगों की तलाश ली । लगभग तीन लाख दिरहम का माल हाथ लगा । **युद्धबन्दियों की संख्या का अनुमान इससे लगाया जा सकता है कि एक गुलाम दो से दस दिरहम मूल्य तक बिक गया । मवारीन नहर , ईराक और खुरासान तक के बाजार उन लोगों से भर गए जो गुलाम खरीदने आए थें गोरे , काले , गरीब और अमीर सब गुलामी की जंजीरों में एक साथ बंध गए । ''**

अब **सोमनाथ** की बारी थी । जकरिया अल काजवानी नामक मुस्लिम इतिहासकार ने अपनी पुस्तक ' आसारुल बिलाद ' में लिखा है कि ' सितम्बर सन 1025 ई 0 में सोमनाथ का पतन हुआ। **लगभग 50000 से भी अधिक व्यक्ति जो वहाँ माजूद थे कत्ल कर दिए गए ।** 20000000 दो करोड़ दीनार मूल्य की सम्पत्ति लूट ली गयी **। मन्दिर ध्वस्त कर दिया गया ससोमनाथ की मुख्य मूर्ति के टुकड़े टुकड़े कर दिए गए और उसको जामा मस्लिद की सीढ़ियों में लमाने लिए गजनी भेज दिया गया जिससे वह सदैव मुसलमानों के पैरों मल रौंदी जाती रहे । ''**

## औरंगजेब

भारत पर शासन करने वाले सैकड़ों मुसलमान सुल्तानों और बादशाहों में कदाचित कोई भी दूसरा व्यक्ति भारतीय मुसलमानों की दृष्टि में इतना प्रशंसित और सम्मानित नहीं है जितना औरंगजेब । प्रो0 फजल अहमद ने कहा है : बचपन से ही औरेगजेब का हृदय इस्लाम की शिक्षाओं से परिपूर्ण हो गया था । युवावस्था में उसने अपने जीवन का एक ही

ध्येय बना लिया : इस्लाम की शिक्षाओं के अनुरूप अपने को ढालना । अपने दृढ़ निश्चय से कोई भी कारण  उसे डिगा नहीं सका । ( हीरोज आफ इस्लाम सीरीज : मौहिनुददीन आलमगीर औरगजेब । पृ0 19 )'

लखनउ मदरसे के रैक्टर अली मियाँ जहाँ औरंगजेब की प्रशंसा के पुल बाँधते नहीं थकते वहीं अकबर से अपनी घृणा को भी छुपा नहीं पातें । ' लगता था कि **अकबर जैसे शक्तिशाली बादशाह ने इस्लाम सिद्धान्तों के नितांत विपरीत** इस उपमहाद्वीप को बहुदेवतावाद के कीचड़ में डुबोने का निश्चय कर लिया था । जबकि यहाँ चार सौ वर्ष तक इस्लाम का सुखदायी शासन रह चुका था ।...................... परंतु अकबर का प्रत्येक भावी वंशज एक से एक बढ़कर निकला । और फिर **इस देश के सिंहासन पर आया औरंगजेब जिसका शासन काल इस्लाम के इतिहास और पुनर्जागरण में सबसे अधिक शानदार अध्याय है ।** ( द न्यू मीनेस एंड इटस आन्स्र 21 ) ''

**औरगंजेब का चरित्र**

निस्संदेह औरंगजेब एक कट्टर इस्लामी शासक था । वह शराब नहीं पीता था । जो अनेक शासकों की कमजोरी थी । उसकी एक ही बेगम थी वह नियम पूर्वक नमाज पढ़ता था और रोजे रखताा था  । घोर युद्ध में भी वह अजान सुनकर बिना जान की परवाह किए हाथी उतर कर नमाज पढ़ने बैठ जाता था । विश्व के इहिास में कदाचित अपने मजहब की निष्ठापूर्वक पाबंदी करने वाला कोई दूसरा शासक ढूंढना असम्भव लगता है ं परन्तु जहाँ इस्र्लाम के इन आध्यात्मिक नियमों का पालन वह कठोरता से करता था वहीं वह इस्लाम के सामाजिक और राजनीतिक आदेशों का पालन भी कठोरता से करता था इसीलिए काफिर हिन्दुओं के मंदिरों और पुस्तकालयों का  ध्वस्तीकरण,  उनके त्योहारों पर प्रतिबन्ध ,उनको मुसलमान बनाने के लिए जिजिया इत्यादि विविध आर्थिक दबाव का भी प्रयोग उसने उसी धार्मिक उन्माद के साथ किया । उसीलिए औरंगजेब भारतीय मुसलमानों में एक आदर्श इस्लामी शासम समझा जाता है

इपने शासन के प्रथम वर्ष में ही उसने संकल्प किया **इस्लाम नए मंदिरों निर्माण की अनुमति नहीं देता ,** 1664 ई 0 में जब वह गुजरात में वाइसराय था उसने अहमदाबाद में नवनिर्मित चिंतामणि नामक हिन्दू मंदिर को अपवित्र करने के लिए वहाँ गाय का वध करवाया और उसके बाद उसको मस्जिद में परिवर्तित कर दिया गया ..................................
उसका एक  आदेश जो अभी मूल रूप में उपलब्ध है उसके शासन काल में प्रारंभ में जारी किया गया था  । उसके द्वारा स्थानीय मुसलमान अफसरों को कटक से मेदिनीपुर तक उड़ीसा के प्रत्येक गाँव तथा नगर में **पिछले 10 – 12 वर्षों में निर्मित सभी मंदिरों को चाहे वह एक झोपड़ी की क्यों न हो ध्वस्त करने और पुराने मंदिरों की मरम्मत प्रतिबंधित करने के आदेश दिए गए है।**

अपने शासन के 12 वें वर्ष में 9 अप्रैल 1669 ई0 को उसने एक सार्वजनिक आदेश जारी किया : **काफिर हिन्दुओं के सभी स्कूल और मन्दिर ध्वस्त कर दिए जाएं और हिन्दू धर्म की शिक्षा न दी जाए ं।**

अब हिन्दुओं के अति सम्मानित पूजा स्थलों की बारी थी : गुजरात का सोमनाथ मंदिर , काशी का विश्वनाथ मंदिर और मथुरा केशवराय मंदिर .............................. सूबों के गवर्नर चैन से नहीं बैठ सकते थे तब तक कि वह बादशाह को यह प्रमाणपत्र न भेजें कि ( मंदिरों , स्कूलों के ध्वस्त करने के ) उसके आदेशों का पूर्ण रूप से पालन किया जा चुका है । ( सर जदुनाथ सरकार : हिस्ट्री आफ औरंगजेब , पृ0 174 – 175 )

10 अप्रैल 1665 को एक आदेश जारी किया गया । विक्रय के लिए लाए गए सभी सामान पर सरकारी बिक्रीकर **ढाई प्रतिशत मुसलमान विकेताओं के लिए और पाँच प्रतिशत हिन्दू विकेताओं के लिए निर्धारित किया गया ।**

इस्लाम के प्रसार के लिए एक और मार्ग अपनाया गया । **मुसलमान बनने पर सरकारी नौकरी और शासन द्वारा पारितोषिक का लालच दिया गया । हिन्दुओं को शासक का मत अपनाने पर नकद रुपया , भत्ता , उत्तम वस्त्र , जेल से रिहाई और पैत्तृक सम्पत्ति पर अधिकार रिश्वत के रूप में दिए जाते थे।**

' मुसलमान बन जाओं , कानूनगो बन जाओ '' एक प्रचलित कहावत बन गयी थी ( पूर्वांद्धृत , पृ0 180. 181 ) , 1668 में औरंगजेब ने हिन्दू मेले भी प्रतिबंधित कर दिए । ( पूर्वांदधृत , पृ0 180. 183 )

कुछ छद्म धर्मनिरपेक्ष विद्वान औरंगजेब द्वारा हिन्दू मंदिरों अथवा मठाधीशों को दिए गए एक दो दान पत्रों को उदधृत करके इस बादशाह की पंथ निरपेक्षता को सिद्ध करने के प्रयास करते हैं किसी भी शासक के लिए अपने विरोधियों में से कुछ लोगों को अपने पक्ष में रखने के लिए इस प्रकार के हथकंडे अपनाने पड़ते हैं । अंग्रेजी शासन में रायबहादुरां, खान बहादुरों और सरदार बहादुरों की कोई कमी नहीं थी । औरंगजेब की महानता का बखान इन दानपत्र.ों के कारण किसी मुस्लिम इतिहासकारों ने नहीं किया है। किया है तो केवल उसकी घोर हिन्दू विरोधी नीतियों के कारण ।

## ( टीपू सुल्तान )

मालाबार में मुस्लिम मोपला विद्रोह के समय उस क्षेत्र में अल्पसंख्यक हिन्दुओं को तलवार और कुरान में से एक को स्वीकार करने के लिए विवश किया गया थाा । अपनी जान बचाने के लिए 5000 हिन्दुओं ने इस्लाम ग्रहण किया । जिन्होंने इंकार कर दिया उनके सिर काट डाले गए । इस घटना पर कुख्यात कांग्रेसी नेता हसरत मोहानी ने कहा था : '' हिन्दुओं को इस्लाम और तलवार में से एक को चुनने को कहा गया था । यदि उन्होंने इस्लाम को चुन लिया तो यह तो स्वेच्छा से इस्लाम ग्रहण करना कहा जाएगा । ' ( लिबरेटर : 26–08–1926 तथा एडवर्ड मार्टिमर : फेथ एंड पावर पृ0 196 )

पूर्वोदधृत प्रों0 फजल अहमद की मुस्लिम बच्चों के लिए लिखी पुस्तक टीपू सुल्तान ' में इसी प्रकार बलात धर्मान्तरण को खुशी खुशी इस्लाम ग्रहण करना बताकर टीपू सुल्तान को एक दयालु प्रजावत्सल , पंथनिरपेक्ष और इस्लाम का शांति–पूर्व ढंग से प्रचार प्रसार करने वाल शासक सिद्ध करने का असफल प्रयास किया गया है ।

कुर्ग के युद्ध में टीपू द्वारा बन्दी बनाए गए हिन्दुओं के विषय में प्रो0 फजल अहमद ने लिखा है : ' सब विद्रोहियों को अब इस्लाम ग्रहण करने को कहा गया । इस्लाम की खूबियाँ उनको समझाई गयी ं। कुछ देर सोचने के पश्चात वे **खुशी ख़ुशी इस्लाम ग्रहण करने को तैयार हो गए । उन्हें मुसलामन बना लिया गया । '**

प्रों0 फजल अहमद खूब जानते हैं कि इन हिन्दू युद्ध बंदियों को खुशी खुशी इस्लाम ग्रहण करने से इंकार का अर्थ क्रूरता पूर्वक मृत्यु दंड । इसलिए इसे खुशी खुशी इस्लाम ग्रहण बताना हसरत मोहानी के स्वेच्छा से इस्लाम ग्रहण करने की भाँति लज्जाजनक और हास्यास्पद है ं

एच 0 डी 0 शर्मा की पुस्तक '' द रीयल टीपू '' , प्रकाशक ऋषि पब्लिकेशन्स 76 – चन्द्रिका कालोनी , वाराणसी में उद्धृत सरदार पणिक्कर द्वारा इंडिया आफिस लंदन में उपलबध टीपू के मूल पत्रों से टीपू का क्रूर रूप स्पष्ट हो जाता है ।

22 मार्च 1788 को टीपू द्वारा अब्दुल कादिर को लिखे गए पत्र में ' 1200 से अधिक हिन्दुओं को मुसलमान बना लिया गया हे । उनके अनेक नम्बूदरी पंडित हैं इस समाचार का हिन्दाओं में भी खूब प्रचार किया जाए । स्थानीय हिन्दू तुम्हारे सामने पेश किए जाएं और तब उन्हें मुसलमान बना लिया जाए । किसी भी नम्बूद्री को छोड़ न जाए । उनको उस समय तक बन्दी रखा जाए जब तक कि उनके लिए बनवाए गए ( मुस्लिम ) वस्त्र तुम्हारे पास न पहुँच जाएं । 14 दिसम्बर 1788 को टीपू द्वारा कालीकट स्थित अपनी सेना के कमांडर को : ''' मीर हसन अली के साथ मैं अपने दो अनुचरों को भेज रहा हूँ । उनके साथ जाकर तुम तमाम हिन्दुओं को पकड़कर मार डालों । जो 20 वर्ष की आयु से कम हैं उन्हें कारागार मे बंद कर दो और शेष में से 5000 को पेड़ों से लटका कर मार डालो । यह मेरा आदेश है ।

21 दिसम्बर 1788 को टीपू द्वारा शेख कुतुब को लिखे गए पत्रसे : तुम्हारे पास 242 नायर बंदियों को धर्माण्तरण के लिए भेजा जा रहा है । उनको इस्लाम में धर्मान्तरित कर उनकी सामाजिक और आर्थिक स्थिति के अनुसार फहरिस्त बनाई जाए जिससे इसी के अनुसार उन्हें पारितोषिक इत्यादि दिए जा सकें उन सभी स्त्री पुरुषों को समुचित कपड़ा पहनने को दिया जाए ।

18 जनवरी 17901 को टीपू द्वारा सैयद अब्दुल दुलाई को लिखे गए पत्र से ' पैगम्बर मौहम्मद और अल्लाह की कृपा से कालीकट के लगभग सभी हिन्दू मुसलमान बनाए जा चुके हैं , कोचीन राज्य की सीमाओं पर ही कुछ हिन्दू रह गए हैं जिनका धर्मान्तरण शेष रह गया है। उनकों भी शीघ्र मुसलमान बनाने का मेर दृढ़ संकल्प हे हैं इस ध्येय को प्राप्ति के लिए मैंने जेहाद छेड़ा हुआ है । ''

19 जनवरी 1790 को टीपू द्वारा बद्रूस्समन खाँ को लिखे गए पत्र से : '' क्या तुम्हें नहीं मालूम कि हाल में ही मालाबार में मैंने महान विजय प्राप्त की है और ( वहाँ के ) चार लाख हिन्दुओं को मुसलमान बनाया हैं । अब ( त्रावणकोर के ) उस शप्त राजा रमन नायर पर शीघ्र ही आक्रमण करने का संकल्प है । इस विचार से कि शीघ्र ही वह और उसकी प्रजा मुसलमान बन जाए । मैंने प्रसन्नता पूर्वक श्री रंग पटनम वापिस जाने का विचार त्याग दिया है ।

**प्रत्यक्षदर्शी द्वारा वर्णन**

टीपू द्वारा इस्लाम के प्रसार के लिए की जा रही नृशंसताओं का आँखों देखा हाल तत्कालीन पुर्तगाली यात्री और इतिहासकार फ्री बार्तोलोमाको ने लेखनी बद्ध किया है ˙ उसने मालाबार में 1790 में जो दृश्य देखे उनका वर्णन इस प्रकार है : पहले 30000 बर्बर लोगों ( मुसलमानों ) की सेना आई उसके पीछे फ्रेंच कमांडर एम0 लैली का तोपखाना था । टीपू हाथी पर सवार था और उसके पीछे 30000 मुसलमानों की एक और सेना चल रही थी । काली कट के अधिकांश स्त्री पुरुषों को फाँसी पर लटका दिया गया । पहले माताओं को फाँसी दी गयाी । उनके बच्चे उनकी गर्दन से बंधे हुए थे । **उस नृशंस हत्यारे टीपू ने नंगे हिन्दू और इसाइयों को हाथी के पैरों से बंधा वकर इतना घसीटवाया कि उन लाचार लोगों के शरीर चिथड़े चिथड़े हो गए । हिन्दू मन्दिरों और गिरजाघरों को अपवित्र किया गया , जलाया गया और फिर खुदवा दिया गया । ......................... जिन लोगों ने मुसलमान बनने से इंकार किया उनका उसी स्थान पर तत्काल वध कर दिया गया ।** उपरोक्त तथ्य मैने उन लोगों से इकटठे किए हैं जो टीपू की सेना से किसी प्रकार बच कर भाग निकले और वरापुझा पहुँचने में सफल हो गए । यह स्थान कार

माइकल क्रिश्चियन मिशन का केन्द्र है । मैनें स्वयं बहुत से लोगों की वरापुझा नदी को पार करने में सहायता की ।

परतु जब इस सैनिक को लगाा कि उसकी पराजय अंग्रेजी सेनाओं द्वारा प्रायः निश्चित है उसने बचे खुचे हिन्दू मंदिरों को और उनके पुजारियो को दान देकर अपने लिए हिन्दू देवताओं से प्रार्थना करने की याचना की ।

इन मुस्लिम आक्रमणकारियों , शासकों और अधिकारियों ने भारत के इस्लमीकरण के ध्येय को प्राप्त करने के लिए 1000 वर्षों में जो इतिहास रचा उसके विषय में विल ड्यूरेंट ने अपनी पुस्तक ''हिस्टी आफ सिविलाइजेशन '' में लिखा है कि : विश्व के इतिहास की अत्यधिक रक्तरंजित गाथा इस्लाम के शासनकाल की है उसके फलस्वरूप शाहजहाँ का काल आते आते हिन्दुओं की दशा क्या हो गयी थी उसका वर्णन करते हुए शेख अब्दुर्रहमान लिखते हें कि '' अग्नि पूजक और हिन्दू इतने भयभीत रहते थें कि सड़कें और बाजारों में खुलेआम गौवध होने पर भी कोई बोल नहीं सकता । इस्लाम इतना बलशाली हो गया है कि हिन्दू खुशी खुशी अपनी बेटियाँ बादशाह और अमीरों को दे देते हैं ।

## सूफियों द्वारा भारत का इस्लामीकरण

सूफियों के कारनामों दो अंग्रेजी पुस्तके हाल ही में प्रकाशित हुई हैं , एक है सैयद अथर अब्बास रिजवी की पुस्तक '' द हिस्ट्री आफ सूफिज्म इन इण्डिया ''। इस पुस्तक के दो खण्डों में लगभग 1000 पृष्ठ हैं दूसरी पुस्तक '' श्राइन एण्ड कल्ट आफ मोइनुद्दीन चिश्ती आफ अजमेर '' हैं , लेखक हैं पी0 एम0 करी । स0 अबकल हसन अली नदवी की पुस्तक ' मुस्लिम्स इन इंडिया ' तथा लीगेसी आफ मुस्लिम रूल इन इण्डिया भी इस विषय पर पर्याप्त प्रकाश डालती है। । इस अध्याय में हमने मुख्यतया इन्हीं पुस्तकों को आधार बनाया है ।

'' जाफर मक्की द्वारा 11.12.1489 ई0 के एक पत्र के अनुसार हिन्दुओं के इस्लाम में धर्मान्तरण के मुख्य साधन थे : मृत्यु– भय , पूरे परिवार की गुलामी का भय , आर्थिक प्रोत्साहन , प्रलोभन ( पुरुस्कार , पेन्शन , युद्ध , लूट ) हिन्दुओं में व्याप्त अंधविश्वासें की कट्टरता तथा मिशनरियों द्वारा उन्हें फुसलाया जाना '' , मौहम्मद बिन कासिम से लेकर अन्तिम मुस्लिम शासक तक भारत में बिना अपवाद सभी मुस्लिम सुल्तानों और बादशाहों ने उपर्युक्त तरीकों का हिन्दुओं के धर्मान्तरण के लिए सुविधानुसार उपयोग किया ।

यद्यपि इस लोभ , प्रोत्साहन , जोर जबरदस्ती , मृत्युभय , आर्थिक दबाव और गुलामी के भय से सहस्रों हिन्दू इस्लाम ग्रहण कर रहे थे परन्तु फिर भी भारत की विशाल जनसंख्या को और **हिन्दुओं के में धर्मान्तरण के विरोध को देखते हुए उसकी गति अति धीमी थी । इस कमी को पूरा करने तथा अफगानिस्तान , ईरान इत्यादि देशें की तरह भारत के सम्पूर्ण इस्लामीकरण के ध्येय की प्राम्ति के लिए सूफियों ने बीड़ा उठाया ।**

**विशाल भारत के गाँव गाँव , कस्बों कस्बों और शहरों के आसपास लाखों मजारें तथा कथित बाबा या पीर लोंगों की है। जिनमें से अधिकांश के साथ गाजी अथवा शहीद शब्द जुड़ा है** । गाजी एक प्रशंसित पद माना जाता है इसका अर्थ है किसी काफिर की हत्या करने वाला महापुरुष भले ही वह हत्या छल से की गयी हों । शहीद का अथवा किसी काफिर के हाथ से मारा जाने वाला अथवा इस्लाम की उन्नति के लिए युद्ध में अथवा ब्रिटिश शासन द्वारा मृत्यु दंड पाया व्यक्ति । **ये लोग कोई संत महात्मा नहीं थे । ये तो उन मुस्लिम सेना के साधारण सैनिक अथवा छोटे बड़े कमाण्डर थे जो भारत के इस्लामीकरण के लिए उन क्षेत्रों में अए थे । और उस स्थान पर युद्ध में हिन्दुओं द्वारा मार डाले गए थें** । बाद में उनके अनुयायियों द्वारा उनकी कब्र को मजार का रूप दे दिया गया । चमत्कार , कष्ट निवारण करने के किस्से प्रचारित कर दिए गए । अंध विश्वासी , मूर्ति पूजक हिन्दू अपने पत्थर के देवी देवताओं से निराश होकर उनकी पूजा में जुट गए । इनमें **अधिकांश कब्रें उन सूफियों की भी हैं जिन्होंने बड़े पैमाने पर हिन्दुओं को मुसलमान बनाया ।**

ये सूफी लोग धर्मानतरण के जुनून में इतने सरोबार थे कि समय समय पर तलवारें उठाकर काफिरों के विरुद्ध युद्ध में भी उतर आते थे । सिलहट के शेख जलाला और उनके तुर्किस्तानी शिष्य मध्य ऐशिया से आए ख्वाजगान नक्शबन्दी इस परम्परा के कुछ उदाहरण हैं । इन लोगों को अपने पूर्वज सूफियों द्वारा ईरान तथा मध्य एशिया के काफिरों के सामूहिक

धर्मान्तरण का अनुभव था जिसका उपयोग भारत में हिन्दुओं के धर्मान्तरण के लिए करना चाहते थे । बताया जाता है कि 14 वीं शताब्दी में इस्माइली प्रचारकों द्वारा अपने हिन्दू भक्तों मे यह प्रचार किया जाता था कि ( चौथे खलीफा) अली विष्णु के 10 वे अवतार , आदम शिव के दूसरे स्वरूप और मौहम्मद साहब वास्तव में ब्रह्म थे । ( रिजवी 1 , पृ0 110 )

वेद और पुराणों में मौहम्मद साहब का वर्णन है यह दुष्प्रचार भी मुस्लिम विद्वानों द्वारा लिखित अनेक पुस्तकों में किया जा रहा है । हिन्दुओं पर प्रभाव डाले के लिए ये लोग न केवल हिन्दू संन्यासियों और योगियों जैसी वेषभषा अपना लेते थे अपितु जंगलों में जाकर हिन्दू सन्तों की तरह योग साधना और तपस्या का भी ढोंग करते थे । भजन कीर्तन प्राणायाम और हठयोग की क्रियाओ की साधना इसी उद्देश्य से की जाती थी । किन्तु भजन कीर्तन मौहम्मद और अल्लाह के नाम का होता था । जब लोग इनकी तपस्या और साधना से प्रभावित होकर उनकी ओर आकृष्ट हो जाते थे तो ये अपने जादुई चमत्कारों के ढोंग द्वारा उन पर रौब जमा लेते थें उन्हें विश्वास दिला देते थे कि उनका परमात्मा से सीधा और घनिष्ठ सम्बन्ध है । जैसे जैसे उनकी चमत्कारी शक्तियों की चर्चा जनता में फैलती जाती थी वैसे वैसे ही उनके भोले भाले अंध्सविश्वासी हिन्दू भक्तों की संख्या बढ़ती जाती थी । उदाहरण के तौर पर दिल्ली के सूफी निजामुद्दीन औलिया के विषय में चर्चा मशहूर थी कि राम को उनके पास पंखदार ऊंट आता था जिस पर बैठ कर वह प्रतिदिन काबा जाकर नमाज पढ़ते हैं और प्रातः काल से पूर्व ही वापिस आ जाते हैं ।

शेख निजामुद्दीन औलिया का विशाल भंडारा भी चलता था । यद्यपि ये शेखहिन्दुओं के धर्मान्तरण मं प्रकटतः कोई रुचि नहीं दिखते थे परन्तु इस भंडारे के लालच में सहस्रों हिंदू मुसलमान बनते होंगें शेख केवल मुसलमानों की दरिद्रता से ही द्रवित होते थे । इसका प्रमाण उनके उद्गार है जो रिजवी पूर्वादधृत पुस्क के खंड 1 में पृष्ठ164 पर दिए गए हैं :

............................ बड़ी संख्या में लोग मेंरे पास आकर अनेक कष्टों और दुखों की गाथा सुनाते हैं । यह सुकर मेरा हृदय और आत्मा द्रवित हो जाते हैं **वह कैसा हृदय जो मुसलमानों के दुखों को सुन द्रवित न हो जाए ............** ( रिजवी पृ0162 ) शेख के पास उनके अनेक शिष्य हिन्दुओं को बहला फुसलाकर धर्मान्तरणके लिए लाते थें ।

शेख के अभिन्न मित्र अमीर खुसरो अपनी मसनवी में लिखते हें ( मुस्लिम राजनीतिक चिंतन और आकांक्षाए , पृ0 63 )

जहाँ रा कदीम आमद ई रस्मों पेशः । कि हिन्दु बुबद सैदे तुर्का हमशः ।।
अर्जी बेहमदों स्विते तुको हिन्दू । कि तुर्क स्त चूं शेंर हिन्दू चु माह ।।
जि रस्मं कि सफतस्त चर्खे खां रा । बुजूद अज पये तुर्क शुद हिदुआं रा ।।
कि तुर्कस्त गालिब बर ऐशाँ चुं कोशद । कि हम गोर दौ हम खरद हम फरोशद ।

अनुवाद – निरंतर सत्य यह विधि का विधान है ।
तुर्क के लिए जन्म हिन्दू की पहचान है ।।
तुर्क की शिकारगाह हिन्दोस्तान है ।।
थोड़े ही प्रयास से तुर्क यदि चाहे तो ।
उनका कय , विकय , दासता आसान है ।।

उनका दूसरा शिष्य जियाउद्दीन बर्नी था जो अपनी तारीखे फीरोजशाही के लिए विख्यात हैं इस इतिहास को पढ़ने से ही पता चल जाता है कि बर्नी हिन्दुओं के विषय में कितने कुत्सित विचार रखता था । वह अपनी पुस्तक तारीखे फीरोजशाही में हिन्दुओं के लिए कुत्ते और कौवे जैसे अपमान जनक शब्दों का प्रयोग करता है । आरम्भ में सूफी लोग अपने भक्तों को ओम अथवा राम ने स्थान पर अल्लाह का नाम जपने को और मौहम्मद की शरण

माँगने की विनती करने को कहते थे । साथ ही  साथ उन्हें यह सहेज भी देते थे कि यह सब गुप्त रूप से करें क्योंकि स्थानीय हिन्दुओं द्वारा विद्रोह का भय सदैव बना रहता था । जब काफी भक्त अल्लाह और मौहम्मद के अनुयायी हो जाते थे तो शेष हिन्दू स्वयं ही उनसे भयभीत होने लगते थे ।

सूफी अपना तालमेल मुसलमान जमींदारों और शासन के दूसरे अधिकारियों से बनाए रखते थें इसलिए शासन से न्याय पाने के लोभ में अने लोग उनके कृपा पात्र बनने के लिए इस्लाम ग्रहण कर लेते थे । हिन्दू जमींदारों को मुसलमान बनाना विशेष लक्ष्य रहता था क्योंकि उन लोगों के धर्म परिवर्तन से जमींदार की समस्त जाति अथवा प्रजा का धर्म परिवर्तन सरल हो जाता था । सूफियों की धर्म परिवर्तन की लगन का पूरा अन्दाजा लगाने के लिए उनका संपूर्ण इतिहास पढ़ना आवश्यक है कुछ उदाहरण ऊपर दिए गए हैं । एक और उदाहरण रुदौली के शेखअहमद अब्दुल हक के वंशज शेख अब्दुल रहमान चिश्ती का है । इन्होंने संस्कृत में अपूर्व विद्वता हासिल की थी । उसका उपयोग उन्होंने भगवदगीता के अर्थ को इस्लामी दर्शन के रंग में रंग कर उसका प्रचार करने में किया । इन्होंने मिशतुल – मखलूकाम नामक पुस्तक भी लिखी जिसमें योग वाशिष्ठ की विश्वोत्पत्ति को मुस्लिम विश्वास का रंग दिया ।

कुछ लोगों का विश्वास है कि सूफिस्म भारतीय दर्शन के भक्ति और ध्यान योग की ही उपज है जिसका प्रभाव इस्लाम के पदार्पण से पहले मध्य एशिया और उसके आस पास के क्षेत्रों में व्यापक रूप से हो गया था । चाहे भारतीय दर्शन की सूफिज्म के विकास में कोई भूमिका रही हो या न रही हो मुस्लिम सूफी हर प्रकार कट्टर मजहबी मममुसलमान होते हैं और हिन्दू काफिरों , मूर्ति पूजकों इत्यादि को इस्लाम में दीक्षित करना अथवा उनको समूल नष्ट कर देना अपना मुख्य धार्मिक कर्त्तय समझते हैं । सूफियों की अनेक परम्पराएं हैं । इनके ध्यान , कीर्तन आदि के तरीकों में अनेक भेद हो सकते हैं परन्तु हिन्दुओं के प्रति उन सबका दृष्टिकोण वही है जो एक मजहबी मुसलमान का होना चाहिए । उनको मुसलमान बनाना अन्यथा नष्ट कर देना । ( रिजवी 1 , पृ061 )

1000 ई0 के बाद भारत के इस्लामीकरण का जो दूसरा चरण ( लेखक की पुस्तकः भारत के इस्लामीकरण के चार चरण ) प्रारम्भ हुआ उसमें एक ओर तो महामूद गजनवी से प्रारम्भ होकर दूसरे अनेक आक्रामक तलवार और कुरान लेकर भारत में घुसे अथवा उनके वंशजों ने भारत में इस्लाम का विस्तार तलवार के बल पर किया । दूसरी ओर सूफी लोग मुख में भजन , कीर्तन चमत्कार के दावे और बगल में तलवार और कुरान लेकर आए । इनमें से अधिकांश प्रकट रूप से तलवार का उपयोग नहीं किया किन्तु कुछ ऐसे भी थे जो आवश्यकता पड़ने पर तलवार लेकर स्वयं भी जिहाद में उतर पड़ते थे ।

सूफी इतने शक्तिशाली थे कि मुगलकाल के पतन के समय जब मेवाड़ और मारवाड़ के राजपूत स्वतंत्र हो गए तब भी वे नागौर में सूफियों के प्रभाव को कम नहीं कर सके ।

जब अलाउद्दीन खिलजी ने दक्षिण में देवगिरि विजय किया तो सैकड़ों सूफियों ने वहाँ जाकर अपनी खानकाहें स्थापित कर ली और धर्मान्तरण कार्य में लग गए । इनमें से कुछ ने खुल कर हिन्दुओं के विरुद्ध युद्ध में भाग लिया और इतने हिन्दुओं का वध किया कि उनके नाम के साथ कत्ताल और कुफ्फार भंजन जैसे शब्द जुड़ गए । इनमें कुछ दूसरे ऐसे भी थे जो वर्षों तक जंगलों में योग साधना और तपस्या का ढोंग करते थे । धीरे धीरे उनकी योगी , तपस्वी ब्रह्मचारी होने और चमत्कार करने की ख्याति आस पास की हिन्दू जनता मे फैल जाती थी । उनके हिन्दू भक्त बनने लगते थे और फिर प्रारम्भ होता था वही धर्मान्तरण का सिलसिला ।

